उसने उसको भी सूचना नही दी। डाक्टरो का कथन था कि उसने स्वय अपने जीवन का अन्त किया था।

प्रौस्ट को जब 'गोकूर' पुरस्कार प्राप्त हुआ, तभी से उसकी ख्याति बढने लगी। उसने पुरस्कार के पैसो से एक बडे होटल मे मित्रो को भोज दिया और फिर घर लौटकर शेष रचनाओ को पूर्ण करने मे व्यस्त हो गया। वह अपनी रुग्णावस्था मे घोर परिश्रम करता रहा। अपनी रचना के अन्तिम भाग का सशोधन समाप्त करने पर ही ५० वर्ष की आयु मे उसे निमोनिया हो गया। मृत्यु से पूर्व 'ले ज्यो दोनेर' पुरस्कार उसे प्राप्त हुआ था।

प्रौस्ट बडी दयालु प्रकृति का पुरुष था। वह स्वय एक दुर्बल व्यक्ति था और उसने रुग्ण समाज के परीक्षण और आलेखन का काम किया। बाद मे तो प्रौस्टवाद ही चल पडा, लेनिन की भाँति प्रौस्ट ने भी एक नैतिक न्याय की घोषणा की थी। इसी लिए सोवियत विद्वान् उसकी रचनाओ को पढते है।

प्रौस्ट अपनी रचनाओ मे पहले-पहल क्रातिकारी सा जान पडता है। इसका कारण यही है कि वह स्वभाव से चचल रहा और मूल्यो के विषय मे उसके अपने व्यक्तिगत विचार थे। प्रौस्ट ने अधिकतर स्थिरता, विरोध आदि पर बल दिया, जिनको कथा-परम्पराओ ने सामान्य सत्य और द्रुत-प्रभाव के अधीन कर दिया है। किसी ने अवचेतन मन, विचारो के धुँधले सम्बन्ध आदि पर उतना ध्यान नही दिया जितना प्रौस्ट ने, परन्तु वह कभी उनमे खो नही गया। यद्यपि वह घूम-फिरकर अपने लक्ष्य तक पहुँचता है तथापि उसके पात्रो के चरित्र एक निश्चित उद्देश्य लिये हुए दिखाई पडते है। इस दृष्टि से वह आजकल के मनोवैज्ञानिको की भाषा मे 'व्यवहारवादी' कहलायेगा, क्योकि आजकल यह धारणा है कि मानव का उपयुक्त अध्ययन उसकी बाह्य गति-विधि से हो सकता है, उसके अज्ञात मन की गहराई मे घुसकर नही।

उपन्यास-लेखन के विषय मे जितने मत-मतान्तर उत्पन्न हुए है, उनमे किसको अच्छा या बुरा कहा जाय, यह निश्चित करना कठिन है, लेकिन यह सत्य है कि ससार के बडे-बडे उपन्यासकारो ने समान रूप से अपनी जनता को क्रियमाण दिखाया है। यही कारण है कि अच्छे उपन्यासो मे देश-विशेष की जनता का जीवन्त उदाहरण मिलता है। प्रौस्ट इस कला का विशेषज्ञ था। वह भली भाँति जानता था कि जनता की कौन-सी गति-विधि और किन विचारो का उल्लेख करना आवश्यक है।

प्रौस्ट के पाठक विश्वास के साथ उसकी रचना पढते हैं। उसके कुछ उपन्यास नीरस ढग से आरम्भ होते है, लेकिन ऐसा ज्ञात होता है कि आरम्भिक पृष्ठो मे ही भाग्य का निपटारा हो जानेवाला है। सम्भव है कि वह समय बहुत अन्त मे आये, पर आरम्भ मे ही पाठको को ऐसा सकेत मिल जाता है और उसकी प्रतीक्षा मे उत्सुकता के साथ वे आगे बढते चले जाते है। भाग्य के इस खेल को दिखाने के अनेक ढग हो सकते है, पर उनमे सबसे अच्छा ढग यही है कि ऐसी घटनाओ को चुनकर रखा जाय, जिनसे पाठको की कल्पना-शक्ति जागरित हो जाय। पात्रो की क्रिया जैसे स्पष्ट हो जाय।

एक विद्वान् आलोचक ने लिखा है कि प्रौस्ट का व्यग्य किसी नैतिक आदर्श पर अवलम्बित न होकर उसके मनोवैज्ञानिक परीक्षण का परिणाम सा प्रतीत होता है। उसका कहना है कि केवल एक स्थल पर प्रौस्ट ने अपने एक पात्र बरगोत की मृत्यु के अवसर पर ही नैतिक आदर्श की चर्चा की है। प्रौस्ट इन वाक्यो का उल्लेख करता है—हमारे जीवन की हर एक घटना ऐसी होती है कि मालूम होता है कि हम पिछले जीवन के कुछ कर्त्तव्य लेकर आये हो। हमारे पार्थिव जीवन मे कोई ऐसी बात नही, जिससे हम समझे कि हमारे कुछ कर्त्तव्य है। इसी प्रकार कलाकार का भी यह कर्त्तव्य नही है कि वह बीस बार एक ऐसा वाक्य लिख जाय, जिसके लिए लोग उसके मरने के बाद उसकी प्रशसा करे। ये सब कर्त्तव्य किसी और लोक के मालूम पडते है। एक ऐसा लोक जहाँ हम इस पार्थिव जीवन से पहले रहे होगे और जहाँ जाने के लिए हम इस जीवन मे कुछ कर्तव्य निभाते है, ऐसे कर्तव्य जिनके सस्कार हम इस पार्थिव जीवन मे आने से पहले ग्रहण कर लेते है। ये कर्तव्य हमारे बौद्धिक प्रयत्नो के साथ और स्पष्ट हो जाते है। ये कर्त्तव्य केवल मूर्खो के लिए अज्ञात रहते है।

प्रौस्ट के इस नैतिक आदर्श की स्पष्ट स्वीकृति को सयोगात्मक कहकर नही टाला जा सकता। उल्लिखित पक्तियाँ प्रौस्ट की सबलता और निर्बलता की कुजी समझी जा सकती है। पर इस अन्य लोक से प्राप्त कर्तव्य मे प्रौस्ट स्टोइक फिलासफी के 'साहस' का उल्लेख नही करता है। वह इस गुण को मानव-क्रिया की आवश्यक प्रेरक शक्ति नही समझता। प्रौस्ट मनुष्य को दयावान्, गुणवान्, त्यागी और दूसरे ऐसे रूपो मे तो देख सकता है, पर स्वभाव से या प्रयत्नपूर्वक मनुष्य का वीर होना उसके लिए कोई महत्त्व नही रखता।

प्रौस्ट के नैतिक जगत् पर भय का शासन है। मृत्यु का भय, उत्तरदायित्व का भय, बीमारी का भय, दुष्कालो का भय, यहाँ तक कि भय का भय, यही उसके जगत् का क्षितिज है। उसके कलाकार-स्वरूप की प्रवृत्ति की सीमा है। यह कहते हुए हम लेखक की प्रतिभा और उसकी शारीरिक शक्तिहीनता के बीच पहुँच जाते हैं, लेकिन यह सब होते हुए भी उसकी रचनाओ की महत्ता को कोई अस्वीकार नही कर सकता। प्रौस्ट ने किसी विशेष प्रवृत्ति मात्र को नही लिया, उसने न तो कोई बौद्धिक रचना की और न किसी सिद्धान्त-विशेष पर ही ध्यान दिया, क्योकि प्रौस्ट के मतानुसार इन्ही बातों से कभी-कभी लेखक का ध्यान असन्तुलित रचनाओ की ओर आकृष्ट हो जाता है। प्रौस्ट ने अपने अनुभव के बल पर चेतन और अचेतन भावनाओ की गहराइयो तक पहुँचकर उनका वर्णन किया है।

कला मे शैलियो का परिवर्तन तो होता ही रहता है, परन्तु जब तक प्रतिभा-सम्पन्न कलाकार सामान्य शैलियो से कुछ ऊपर उठकर एक नवीन शैली का अनुसरण नही करता; तब तक उसका अध्ययन महत्त्व नही रखता। इस दृष्टि से देखा जाय तो निस्सन्देह प्रौस्ट एक महान् कलाकार है। उपन्यासो मे मनोवैज्ञानिक वर्णन के लिए उसकी कृतियाँ अध्ययन की सामग्री है।

—समाप्त—